**हैरण्यवत**-संज्ञा पुं० [ सं० ] जैनों के अनुसार जंबू द्वीप के छठे खंड का नाम।

**हैहयाधिराज**-संज्ञा पुं० [ सं० ] सहस्रार्जुन। उ०-प्रचंड हैहयाधिराज दण्डमान जानिये।—केशव।

**होम डिपार्टमेंट**-संज्ञा पुं० दे० "स्वराष्ट्र विभाग"।

**होम मिनिस्टर**-संज्ञा पुं० दे० "स्वराष्ट्र सचिव"।

**होम मेंबर**-संज्ञा पुं० दे० "स्वराष्ट्र सचिव"।

**होम सेक्रेटरी**-संज्ञा पुं० दे० "स्वराष्ट्र सचिव"।

**होरहा**‡-संज्ञा पुं० [सं० होलक ] चने का छोटा पौधा जो प्रायः जड़ से उखाड़ कर बाजारों में बेचा जाता है और जिसमें से चने के भुने हुए साबे दाने निकलते हैं।

**होलुआ**-संज्ञा पुं० [ हिं० होला ] भुने या उबाले हुए चने। (लाँवेवाला)

**होस्टेल**-संज्ञा पुं० [ अं० ] ( १ ) स्कूल या कालेज से संबद्ध छात्रों के रहने का स्थान। छात्रावास। ( २ ) रहने का स्थान।

**हौल जौल**-संज्ञा स्त्री० [अ० हौल+जौल (अनु०) ] (१) जल्दी। शीघ्रता। ( २ ) जल्दी के कारण होनेवाली घबराहट।

क्रि० प्र०—मचाना।

**हौला जौली**-संज्ञा स्त्री० दे० "हौल जौल"।

**हौलुआ**‡-वि० [ हिं० हौल ] जिसके मन में जल्दी हौल होता हो। शीघ्र भयभीत होने या घबरानेवाला।

**ह्रस्वकाल**-संज्ञा पुं० [ सं० ] आक्रमण करते ही प्राप्त होनेवाला लाभ। ( कौ० )

**ह्रस्व-प्रवासी**-संज्ञा पुं० [ सं० ] थोड़े समय के लिये बाहर गया हुआ मनुष्य। वह जो कुछ ही काल के लिये परदेश गया हो। ( कौ० )

विशेष—ऐसे प्रवासियों की स्त्रियों के लिये कुछ अवधि नियत थी कि वे कितने दिनों तक पति की प्रतीक्षा करें। उस काल के पहले वे दूसरा विवाह नहीं कर सकती थीं।

**ह्री**-संज्ञा स्त्री० [ सं० ] ( ३ ) जैनों के अनुसार महापद्म नामक सरोवर की देवी का नाम।

**ह्विप**-संज्ञा पुं० [अं०] (१) पार्लमेंट या व्यवस्थापिका सभा का वह सदस्य जो अपनी पार्टी या दल के सदस्यों को किसी महत्व के प्रश्न पर वोट या मत लिए जाने के समय, सभा में अधिकाधिक संख्या में उपस्थित कराता है। दलदूत। जैसे,—इस बार परिषद् के स्वराजी दल के ह्विप के उद्योग से दल के समस्त सदस्य १२ ता० के अधिवेशन में उपस्थित हुए थे।

विशेष—ह्विप का काम है अपने दल के प्रत्येक सदस्य को सूचित करना कि अमुक समय पर अमुक महत्व के विषय पर वोट या मत लिए जायँगे, और इस बात का ध्यान रखना कि वोट लिए जाने के पहले सभा से दल का कोई सदस्य बाहर न जाने पावे (अर्थात् उन सब को सभा में रोक रखना), अपने दल के सदस्यों को बताना कि किस प्रकार वोट देना चाहिए, वोट लिए जाने के समय प्रत्येक दल के सदस्यों की गणना करना, अपने दल के सदस्यों से मिलते जुलते रहना और किसी विषय पर उनका क्या निश्चित मत है, यह अपने दल के नेता को विदित करना जिसमें वह निश्चय कर सके कि कहाँ तक हमें इस विषय में अपने दल का सहारा मिलेगा। सारांश यह कि ह्विप का काम अपने दल के स्वार्थ या हित को देखना है।

( २ ) चाबुक। ( ३ ) कोचवान।

संख्या ३७-४२ [ "समागत" से "हेल" ] शब्द १४७१०-

# हिंदी-शब्दसागर

अर्थात्

## हिंदी भाषा का एक बृहत् कोश

[ सातवाँ खंड ]


संपादक

श्यामसुंदरदास बी० ए०

सहायक संपादक

रामचंद्र शुक्ल रामचंद्र वर्म्मा

भगवानदीन



प्रकाशक

काशी-नागरी-प्रचारणी सभा

१९२८

गणपति कृष्ण गुर्जर द्वारा श्रीलक्ष्मीनारायण प्रेस, काशी में मुद्रित।

मूल्य ६) डाकव्यय अतिरिक्त

# संकेताक्षरों का विवरण

अं० = अंगरेज़ी भाषा
अ० = अरबी भाषा
अनु० = अनुकरण शब्द
अने० = अनेकार्थनाममाला
अप० = अपभ्रंश
अयोध्या = अयोध्यासिंह उपाध्याय
अर्द्धमा० = अर्द्धमागधी
अल्पा० = अल्पार्थक प्रयोग
अव्य० = अव्यय
आनंदघन= कवि आनंदघन
इब० = इबरानी भाषा
उ० = उदाहरण
उत्तरचरित=उत्तररामचरित
उप०=उपसर्ग
उभ०=उभयलिंग
कठ० उप० = कठवल्ली उपनिषद्
कबीर = कबीरदास
केशव = केशवदास
कोंक०=कोंकण देश की भाषा
क्रि० = क्रिया
क्रि०अ० = क्रिया अकर्मक
क्रि०प्र० = क्रियाप्रयोग
क्रि० वि० = क्रियाविशेषण
क्रि० स० = क्रिया सकर्मक
क्व० = क्वचित्, अर्थात् इस का प्रयोग बहुत कम देखने में आया है
खानखाना = अब्दुर्रहीम खानखाना
गि० दा० या गि० दास = गिरिधरदास (बा० गोपालचंद्र)
गिरिधर = गिरिधरराय (कुंडलियावाले)
गुज० = गुजराती भाषा
गुमान = गुमान मिश्र
गोपाल = गिरिधरदास (बा० गोपालचंद्र)
चरण = चरणचंद्रिका
चिंतामणि=कवि चिंतामणि त्रिपाठी
छीत = छीतस्वामी
जायसी = मलिक मुहम्मद जायसी
जावा०=जावा द्वीप की भाषा
ज्यो० = ज्योतिष
डिं० = डिंगल भाषा
तु० = तुरकी भाषा
तुलसी = तुलसीदास
तोष = कवि तोष
दादू = दादूदयाल
दीनदयालु = कवि दीनदयालु गिरि
दूलह = कवि दूलह
दे० = देखो
देव = देव कवि (मैनपुरीवाले)
देश० = देशज
द्विवेदी = महावीरप्रसाद द्विवेदी
नागरी = नागरीदास
नाभा = नाभादास
निश्चल = निश्चलदास
पं० = पंजाबी भाषा
पद्माकर = पद्माकर भट्ट
पर्या० = पर्याय
पा० = पाली भाषा
पुं० = पुंलिंग
पु० हिं० = पुरानी हिंदी
पुर्त्त० = पुर्त्तगाली भाषा
पू० हिं० = पूर्वी हिंदी
प्रताप = प्रतापनारायण मिश्र
प्रत्य० = प्रत्यय
प्रा० = प्राकृत भाषा
प्रिया = प्रियादास
प्रे० = प्रेरणार्थक
प्रे० सा० = प्रेमसागर
फ़० = फ़रासीसी भाषा
फ़ा० = फ़ारसी भाषा
बँग० = बँगला भाषा
बरमी० = बरमी भाषा
बहु० = बहुवचन
बिहारी = कवि बिहारीलाल
बुं० खं० = बुंदेलखंड बोली
बेनी = कवि बेनी प्रवीन
भाव = भाववाचक
भूषण=कवि भूषण त्रिपाठी
मतिराम = कवि मतिराम त्रिपाठी
मला० = मलायम भाषा
मलूक = मलूकदास
मि० = मिलाओ
मुहा० = मुहाविरा
यू० = यूनानी भाषा
यौ० = यौगिक तथा दो या अधिक शब्दों के पद
रघु० दा० = रघुनाथदास
रघुनाथ = रघुनाथ बंदीजन
रघुराज = महाराज रघुराजसिंह रीवाँनरेश
रसखान = सैयद इब्राहीम
रसनिधि=राजा पृथ्वीसिंह
रहीम = अब्दुर्रहीम खानखाना
लक्ष्मणसिंह = राजा लक्ष्मणसिंह
लल्लू = लल्लूलाल
लश० = लशकरी भाषा; अर्थात् हिंदुस्तानी जहाजियों की बोली
लाल = लाल कवि (छत्रप्रकाशवाले)
लै० = लैटिन भाषा
वि० = विशेषण
विश्राम = विश्रामसागर
व्यंग्यार्थ = व्यंग्यार्थकौमुदी
व्या० = व्याकरण
व्यास = अंबिकादत्त व्यास
शं० दि = शंकर दिग्विजय
शृं० सत०=शृंगार सतसई
सं० = संस्कृत
संयो० = संयोजक अव्यय
संयो० क्रि० = संयोज्य क्रिया
स० = सकर्मक
सबल = सबलसिंह चौहान
सभा० वि० = सभाविलास
सर्व० = सर्वनाम
सुधाकर=सुधाकर द्विवेदी
सूदन = सूदन कवि (भरतपुरवाले)
सूर = सूरदास
स्त्रि० = स्त्रियों द्वारा प्रयुक्त
स्त्री० = स्त्रीलिंग
स्पे० = स्पेनी भाषा
हिं० = हिंदी भाषा
हनुमान = हनुमन्नाटक
हरिदास =स्वामी हरिदास
हरिश्चंद्र = भारतेंदु हरिश्चंद्र

---

* यह चिह्न इस बात को सूचित करता है कि यह शब्द केवल पद्य में प्रयुक्त है।
† यह चिह्न इस बात को सूचित करता है कि इस शब्द का प्रयोग प्रांतिक है।
‡ यह चिह्न इस बात को सूचित करता है कि शब्द का यह रूप ग्राम्य है।